५३६-श्रावण शुक्ला सप्तमी को स्वाति नक्षत्र के रहते हुए यदि सूर्योदय होवे और वर्षा भी हो तो पृथ्वी पर जल ही जल दृष्टि में आता है।

५३७-श्रावण में चित्रा, स्वाति और विशाखा नक्षत्रों में वर्षा न होने से उन देशों में न वृष्टि और न धान्योत्पत्ति होती है।

५३८-श्रावण शुक्ला अष्टमी को प्रातःकाल के समय मेघ छाये हुए हों और सूर्य ढका हुआ हो तो महावृष्टि होती है।

५३९-श्रावण के शुक्लपक्ष की चतुर्थी, पञ्चमी, सप्तमी और चतुर्दशी को यदि वर्षा हो तो शुभ शकुन समझने चाहिये, किन्तु पूर्णिमा के दिन श्रवण नक्षत्र नहीं होना चाहिये।

५४०-श्रावण शुक्ला दशमी को शनिवार के होने पर यदि सूर्य सिंहराशि पर आवे तो पृथ्वी पर खूब वर्षा और धान्य की समृद्धि होती है।

५४१-श्रावण शुक्ला पूर्णिमा को श्रवण नक्षत्र हो, किन्तु वर्षा न हुई हो तो सुभिक्ष ही समझना चाहिये। यह ज्योतिषियों का विचार है।

५४२-श्रावण की पूर्णिमा को चन्द्रमा यदि बादलों से ढका रहे तो शुभ समझना, किन्तु कई कहते हैं कि बादल रहित आकाश का स्वच्छ रहना ही शुभ है।

५४३-श्रावण की पूर्णिमा को चन्द्रग्रहण होने से यमुना तक कान्यकुब्ज देश में अर्थात् कानपुर के जिले, मथुरा प्रयाग के बीच में रस और मूल ( कन्द ) नहीं मिलते।

श्रावण शुक्ला की परीक्षा लिखकर अब श्रावण कृष्णपक्ष की ( आज कल के व्यवहार से भाद्र कृष्ण की परीक्षा लिखते हैं—

५४४-जिस वर्ष में श्रावण कृष्णा प्रतिपदा को श्रवण नक्षत्र और गुरुवार हो, वह संवत्सर शुभ समझना चाहिये। उस वर्ष सब धान्य पैदा होते हैं।

५४५-श्रावण कृष्णा द्वितीया को चन्द्रमा के न दीखने से वर्ष शुभ समझा जाता है और धान्य अच्छा पैदा होता है।

५४६-श्रावण कृष्णा तृतीया को तीसरे प्रहर में उत्तर की तरफ बादलों के होने से सुख होता है, किन्तु छठे मास में महँगाई होजाती है।

५४७-श्रावण कृष्णा चतुर्थी को शनिवार के होने से दुर्भिक्ष और देश का नाश समझना चाहिए।

५४८-५४६-श्रावण कृष्णा सप्तमी को रोहिणी और गुरु, शुक्र, शनि अथवा रविवार के होने से तीसरे महीने के अन्त में जौ, गेहूँ, चावल, गुड़, खांड आदि गन्ने की चीजें, तिल, हींग जीरा और हलदी ये वस्तुएँ महँगी होजाती हैं।

५५०-श्रावण कृष्णा अष्टमी को यदि रोहिणी नक्षत्र हो तो सुभिक्ष और प्रजा को सुख प्राप्त होता है।

५५१-श्रावण कृष्णा अमावास्या को रविवार और पश्चिम दिशा में इन्द्रधनुष हो तो अन्न की महँगाई और प्रजा को पीड़ा की प्राप्ति होती है।

इति श्रावण मासः ।

## भाद्रः ।

प्रतिपद् सप्तमी भाद्रे द्वादशी च त्रयोदशी ।
पूर्णिमा चासुवारुण्यां श्रितैर्मेघैः प्रवर्षणम् ॥ ५५२ ॥
भाद्रशुक्लद्वितीयायां यदि चन्द्रो न दृश्यते ।
तदा तेन भवेद् वर्षे सस्यसंपत्तिरुत्तमा ॥ ५५३ ॥
भाद्रशुक्लतृतीयायां भौमे चोत्तरफाल्गुनी ।
प्रोन्नतोऽपि घनस्तत्र न च वृष्टिकरो भवेत् ॥ ५५४ ॥
भाद्रशुक्लचतुर्थ्यां चेद्वाराजीवेन्दुभार्गवाः ।
उत्तराहस्तचित्राभिः सुभिक्षं जायते ध्रुवम् ॥ ५५५ ॥
शुक्लायां भाद्रपञ्चम्यां स्वातीभं यदि जायते ।
तदा सुभिक्षमादेश्यमित्याहुर्दैवचिन्तकाः ॥ ५५६ ॥
शुक्लायां भाद्रपंचम्यां यदि वृष्टिर्न जायते ।
दुर्योगं तर्हि जानीयाद् दुर्भिक्षं दैवकोपतः ॥ ५५७ ॥

शुक्ले भाद्रपदे षष्ठीमनुराधा भवेद् यदि ।
नक्षत्रांतरदोषेऽपि सुभिक्षं जायते ध्रुवम् ॥ ५५८ ॥
यदि भाद्रपदे शुक्ले षष्ठ्यां भवति मैत्रभम् ।
तत्राभ्राणि तडिद्वृष्टिर्धान्यनिष्पत्तिहेतवे ॥ ५५९ ॥
भाद्रषष्ठ्यां यदा मैत्रे विद्युद्गर्जितवृष्टयः ।
सुभिक्षाय क्षतिर्नास्ति श्रावणे स्वात्यवर्षणात् ॥५६०॥
भाद्रषष्ठ्यां तु मैत्रेऽपि विद्युद्गर्जितवृष्टयः ।
न भवंति तदा तत्र देशे दुर्भिक्षमादिशेत् ॥ ५६१ ॥
सप्तम्यां भाद्रशुक्लायामनुराधा भवेद् यदि ।
न च वर्षति पर्जन्यस्तदानावृष्टिरुच्यते ॥ ५६२ ॥
चित्रास्वातीविशाखासु शुक्ले भाद्रपदे यदा ।
नातिवर्षति पर्जन्यः प्रावृट् संतिष्ठते तदा ॥ ५६३ ॥
प्रावृट्प्रांतेऽनुराधायां शुक्ले भाद्रपदे यदि ।
स्यादभ्रंगर्जितं विद्युत् सुभिक्षं पूर्णमादिशेत् ॥५६४॥
सप्तम्यां भाद्रमासस्य न विद्युन्न च गर्जितम् ।
न च वृष्टिस्तदा नूनं तत्र दुष्कालसंभवः ॥ ५६५ ॥
मूलचन्द्रार्कसंयुक्ता शुक्ला भाद्रपदेऽष्टमी ।
तदा स्यात् पंचमे मासि शणसूत्रमहार्घता ॥ ५६६ ॥
भाद्रशुक्ले चतुर्थेऽह्नि पंचमे सप्तमेऽष्टमे ।
पूर्णिमायां च गर्भेण सद्यो मेघमहोदयः ॥ ५६७ ॥
पञ्चमी सप्तमी वा स्याद्दिनैरेकार्णवा मही ।
नवम्यां भाद्रमासस्य वृष्टौ दुष्कालसंभवः ॥ ५६८ ॥
भाद्रशुक्लदशम्यां चेन्मूलभं रविवासरे ।
दुर्भिक्षं स्यादथान्यत्र तिथौ मूलरविः शुभः ॥५६९॥

एकादश्यां तु भाद्रस्य सुभिक्षायाभ्रडम्बरः ।
निशि गर्जति चेत्तत्र शलभोपद्रवस्तदा ॥ ५७० ॥
भाद्रस्य पूर्णिमायां तु यदीन्दुग्रहणं भवेत् ।
मासद्वयेन तत्र स्याद्दौर्लभ्यं रसमूलयोः ॥ ५७१ ॥
भाद्रकृष्णचतुर्थ्यां चेद्वार्दलान्यरुणोदये ।
तदा क्षेमाय लोकानां वृष्टिः संजायते शुभा ॥५७२॥
अमा भाद्रपदे मासे शनिवारे भवेद् यदि ।
तदा समर्घता नास्ति क्वचिद् दुर्भिक्षसंभवः ॥५७३॥
प्रतिपत् पंचमी भाद्रेऽमावास्या च त्रयोदशी ।
आसु पूर्वोत्थितैर्मेघैर्वृष्टिः स्यात् पंचयोजना ॥५७४॥
भाद्रे पश्चिमतो वायौ मेघाभावं विनिर्दिशेत् ।
मेघे तु सत्यनेकाहं झञ्झावृष्टिर्भविष्यति ॥ ५७५ ॥
भाद्रे सर्वदिशीनस्तु यदा वहति मारुतः ।
आगत्यागत्य चाक्रम्य गच्छेन्मेघो न वर्षति ॥५७६॥
सिंहार्कदिवसे वृष्टिर्न शुभाय परन्तु चेत् ।
दिनद्वयांतरे वृष्टिर्मेघो वा तर्हि न क्षतिः ॥ ५७७ ॥
भाद्रे वृष्ट्या चतुर्दश्यां वृष्ट्या संक्रमणेऽहनि ।
जायन्ते बहवो रोगा आश्विने न शुभं भवेत् ॥५७८॥

५५२–भाद्रपद शुक्ला प्रतिपदा, सप्तमी, द्वादशी, त्रयोदशी और पूर्णिमा के दिन पश्चिम में बादलों के होने से अच्छी वर्षा होती है ।

५५३-भाद्रपद शुक्ला द्वितीया को चन्द्रमा यदि न दीखे तो वर्ष भर में धान्य की अच्छी उत्पत्ति होती है ।

५५४–भाद्रपद शुक्ला तृतीया को मंगलवार और उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र हो तो बड़ी बड़ी घटाएँ भी वर्षा नहीं करेंगी ।

५५५-भाद्रपद शुक्ला चतुर्थी को गुरुवार के होने पर उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र के होने से, सोमवार के होने पर हस्त नक्षत्र के होने से और भृगुवार के होने पर चित्रा नक्षत्र के होने से निस्सन्देह सुभिक्ष होता है।

५५६-निमित्त ( लक्षण ) शास्त्र जानने वाले कहते हैं कि भाद्रपद शुक्ला पंचमी को स्वाती नक्षत्र के होने से सुभिक्ष समझना चाहिए।

५५७-भाद्र शुक्ला पंचमी को यदि वर्षा न होवे तो यह दुष्ट योग समझना चाहिए। किसी दैव कोप से दुर्भिक्ष पड़ता है।

५५८-भाद्रपद शुक्ला षष्ठी को अनुराधा नक्षत्र के आजाने से अन्य नक्षत्रों के दोष होने पर भी निस्संदेह सुभिक्ष होता है।

५५९-भाद्रपद शुक्ला षष्ठी को अनुराधा नक्षत्र हो और वर्षा बिजली तथा खूब बादल भी हों तो धान्य की अधिक उत्पत्ति समझनी चाहिए।

५६०भाद्र शुक्ला षष्ठी को अनुराधा नक्षत्र होने पर बिजली, गर्जना और वर्षा होजावे तो श्रावण के महीने में स्वाती नक्षत्र के बरस जाने पर भी कोई हानि नहीं होती, सुभिक्ष होता ही है।

५६१ किसी का मत है कि भाद्रपद शुक्ला षष्ठी को अनुराधा नक्षत्र चाहे हो, किन्तु बिजली गर्जना और वर्षा न हुई हो तो उस देश में दुर्भिक्ष ही समझना चाहिये।

५६२-भाद्रपद शुक्ला सप्तमी को अनुराधा नक्षत्र होने से अनावृष्टि होती है, जल नहीं बरसता।

५६३-भाद्रपद शुक्ला में चित्रा, स्वाती और विशाखा नक्षत्रों के दिन वर्षा न होने से चातुर्मास्य की समाप्ति समझ लेनी चाहिये। अर्थात् वृष्टि की आशा नहीं करनी चाहिये।

५६४-प्रावृट् के अन्त में भाद्रपद के शुक्ल पक्ष में अनुराधा नक्षत्र के दिन बादल, गर्जना और बिजली हो तो पूर्ण सुभिक्ष कहना चाहिये।

५६५-भाद्रपद शुक्ला सप्तमी को वर्षा, गर्जना, बिजली और बादल भी न हुए हों तो निश्चय ही कठोर दुर्भिक्ष समझ लेना चाहिये।

५६६-भाद्रपद शुक्ला अष्टमी को यदि मूलनक्षत्र में चन्द्र और रविवार से युक्त हो तो पाँचवे महीने में सन की चीजें महँगी होजाती हैं।

५६७-भाद्रपद शुक्ला चतुर्थी, पंचमी, सप्तमी, अष्टमी और पूर्णिमा को गर्भ के लक्षण दिखाई देने से शीघ्र ही मेघ का आगमन समझना चाहिये।

५६८-कुछ दिनों से आरंभ करके पंचमी या सप्तमी तिथि में पृथिवी तक समुद्र की तरह दृष्टि गत होवे और भाद्र शुक्ला नवमी में वृष्टि होजावे तो दुष्काल की आशा करनी चाहिये।

५६९-भाद्रपद शुक्ला दशमी को मूलनक्षत्र और रविवार के योग होने से दुर्भिक्ष होता है। किन्तु यह योग अन्य तिथियों में हो तो सुभिक्ष होता है।

५७०-भाद्रपद शुक्ला एकादशी के दिन बादलों का घिर जाना सुभिक्ष का सूचक है। यदि रात में गर्जना होवे तो इससे टिड्डियों का उत्पात होता है।

५७१-भाद्रपद की पूर्णिमा को यदि चन्द्रग्रहण हो तो दो महीने के पश्चात् रस और मूल दुर्लभ होजाते हैं।

शुक्ल पक्ष की परीक्षा के पश्चात् अब भाद्र कृष्ण ( व्यवहार से आश्विन कृष्ण ) की परीक्षा लिखते हैं—

५७२-भाद्रपद कृष्णा चतुर्थी को सूर्योदय के समय बादलों का होना संसार की कुशलता और वर्षा का शुभ सूचक है।

५७३-भाद्रपद की अमावास्या को शनिवार के होने से सस्ताई नहीं रहती कहीं कहीं पर तो दुर्भिक्ष भी पड़ जाता है।

५७४-भाद्रपद कृष्णा की प्रतिपदा, पंचमी, त्रयोदशी और अमावास्या को पूर्व दिशा से उठे हुये मेघों से पाँच योजन ( २० कोस ) तक वर्षा होती है।

५७५-भाद्रपद में पश्चिम की वायु चले तो मेघ का अभाव समझना चाहिए कदाचित् वर्षा हो जावे तो अनेक दिनतक प्रचण्ड वायु के साथ वर्षा होती रहेगी।

५७६-भाद्र में यदि चौतरफी वायु चले तो घटा उमड़ उमड़ कर भी योंही चली जाय और वर्षा नहीं करे।

५७७-सिंह की संक्रान्ति के दिन वृष्टि न होना शुभ है यदि दो दिन के पश्चात् बादल या वृष्टि हो जावे तो कोई हानि नहीं।

५७८-भाद्रपद की चतुर्दशी और सूर्य संक्रान्ति के दिन वर्षा होने से नाना रोग पैदा होते हैं और आश्विन में भी शुभ नहीं होता।

इति भाद्रपद मासः।

## आश्विनः।

नापेक्षते गर्भसिद्धिं चतुर्थी पंचमी तिथिः।
ग्रहयोगवशादेवाश्विने वर्षति तच्छुभम्॥ ५७९॥
चतुर्थ्यामपि पञ्चम्यामाश्विने शीघ्रगर्भता।
पंचभिः सप्तभिर्वा स्याद्दिनैरेकार्णवा मही॥ ५८०॥
आश्विनस्य चतुर्थ्यां चेदभ्रं स्यादरुणोदये।
तदा क्षेमाय लोकानां शुभा वृष्टिः प्रजायते॥५८१॥
अष्टम्यां च दशम्यां च प्रतिपद्याश्विने यदि।
दृश्यतेऽभ्रघटा व्योम्नि न चिरात्तर्हि वर्षति॥५८२॥
आदित्यास्तमने मेघाः पर्वताकारसंनिभाः।
यदि स्युर्जलपातः स्यात्तस्मिन्नेव दिने तदा॥५८३॥
आश्विनी सप्तमी शुक्लाष्टमी यदि जलान्विता।
तदा तत्र सुभिक्षं स्यादित्याहुर्दैवचिन्तकाः॥५८४॥
सप्तम्यामाश्विने शुक्ले शनिवारो भवेद्यदि।
श्रवणं च धनिष्ठा च तदा दुर्भिक्षसंभवः॥ ५८५॥
आश्विनस्य त्रयोदश्यां शनिवारो भवेद् यदि।
यदि संक्रमणं तत्र तदा सस्याकुला मही॥ ५८६॥

आश्विने पूर्णिमायां तु यदीन्दुग्रहणं भवेत् ।
प्रयांति सर्वधान्यानि द्विमासांते महार्घताम् ॥५८७॥
दीपोत्सवदिनेऽमायां शनिभौमार्कवासराः ।
स्वातीभं योग आयुष्मान् कालःप्रलयवत्तदा ॥५८८॥
दीपावली त्वमावास्या स्वातीयोगेन दुष्यति ।
गोक्रीडा चेद् विशाखायां जातं सस्यं विनश्यति ॥५८९॥
आश्विने शनिवक्रं स्याद् बुधो राश्यन्तरं व्रजेत् ।
शुक्रश्चास्तमनं याति तदाम्नाप्लाविता धरा ॥ ५९० ॥
नक्षत्रे वा तिथौ गर्भयोगा उक्ताः शुभाशुभाः ।
यत्र वर्षे शुभाधिक्यं तत्रानन्दः प्रवर्तते ॥ ५९१ ॥

५७९-आश्विन के शुक्लपक्ष की चतुर्थी और पंचमी तिथि गर्भ सिद्धि की परवाह नहीं करती। तात्कालिक ग्रह योग से इन दिनों में जो वर्षा होती हैं, वह शुभ हैं।

५८०-आश्विन शुक्ला चतुर्थी और पंचमी में भी शीघ्र ही गर्भ होजावे तो पाँच सात दिनों में हीं पृथिवी एक समुद्र के समान होजाती है।

५८१-आश्विन शुक्ला चतुर्थी को सूर्योदय के समय श्वेत बादल होने से संसार के कल्याण के लिये अच्छी वर्षा होती है।

५८२-आश्विन शुक्ला प्रतिपदा, अष्टमी और दशमी को आकाश में बादलों की घटा दिखाई देने से तत्काल वृष्टि होती है।

५८३-आश्विन में सूर्यास्त के समय आकाश में पर्वताकार मेघों के होने से उसी दिन वर्षा आती है।

५८४-आश्विन के शुक्लपक्ष की सप्तमी और अष्टमी यदि जलयुक्त हो तो सुभिक्ष होता है। इस तरह निमित्त शास्त्र के जानने वाले ज्योतिषी कहते हैं।

५८५-आश्विन शुक्ला सप्तमी को शनिवार के आने पर श्रवण और धनिष्ठा नक्षत्र का भी यदि उस दिन योग होजाय तो दुर्भिक्ष की संभावना समझनी चाहिये।

५८६-आश्विन शुक्ला त्रयोदशी को शनिवार हो और यदि संक्रान्ति भी हो तो पृथिवी में अन्न खूब पैदा होता है।

५८७-आश्विन की पूर्णिमा को चन्द्रग्रहण हो तो दो महींने की समाप्ति में सब धान्य महँगे होजाते हैं।

शुक्लपक्ष के पश्चात् आश्विन कृष्णा (व्यवहार से कार्त्तिक कृष्णा) की परीक्षा लिखते हैं।

५८८-आश्विन कृष्ण की अमावास्या (वर्तमान हिसाब से कार्तिक कृष्ण की अमावास्या) अर्थात् दीपमालिका के दिन शनि, रवि अथवा मंगलवार हो, स्वाती नक्षत्र हो और आयुष्मान् नाम का योग हो तो प्रलय के तुल्य वह काल समझना चाहिए।

५८९-दीपमालिका की अमावास्या के दिन स्वाती नक्षत्र का होना खराब योग है। गोक्रीड़ा अर्थात् गोवर्धन पूजा विशाखा नक्षत्र में हो तो पैदा हुआ अन्न भी नष्ट होजाता है।

५९०-आश्विन के महींने में शनैश्चर वक्री हो, बुध अन्य राशि पर जाता हो और शुक्र अस्त हो रहा हो तो पृथिवी में खूब अन्न पैदा होता है।

५९१-नक्षत्र और तिथि के शुभ और अशुभ गर्भयोग कह चुके हैं। जिस वर्ष में शुभ योग अधिक हों उस वर्ष में आनन्द होता है।

इति आश्विन मासः।

## सिंहावलोकः।

माघे हिमं न पतितं वातो वाति न फाल्गुने।
चैत्रे नाभ्राणि वैशाखे करकापतनं यदि ॥ ५९२ ॥
ज्यैष्ठे चण्डातपस्तु स्यात्प्रावृट्काले तदागते।
अतितुच्छा भवेद् वृष्टिरित्याहुर्दैवचिन्तकाः ॥ ५९३ ॥
माघे घनघटा नास्ति चैत्रे वर्षति वारिदः।
तृतीया नाक्षया गर्जेत्तदानावृष्टिसम्भवः ॥ ५९४ ॥

माघे भवति चेदूष्मा ज्यैष्ठे शैत्यं प्रवर्तते ।
श्रावणे शीतलो वायुस्तदानावृष्टिसम्भवः ॥ ५९५ ॥
न माघे पतितं शीतं ज्येष्ठे मूला न निर्घना ।
नार्द्रायां पतितं तोयं कालो दुष्टस्तदेष्यते ॥ ५९६ ॥
विद्युन्न स्पन्दते चैत्रे वैशाखोपक्रमे जलम् ।
अत्युग्रस्तपति ज्यैष्ठे तदात्यन्तं सुवृष्टयः ॥ ५९७ ॥
शैत्येन कम्पनं चैत्रे वैशाखे करकाझटी ।
ज्यैष्ठे चेन्निर्मलं व्योम तदा वर्षा भविष्यति ॥५९८॥
ऊष्मा पौषे च वैशाखे शैत्यं भवति चेत्तदा ।
वृष्टिः स्यात्पूर्वमाषाढे न तु श्रावणभाद्रयोः ॥५९९॥
चैत्रे सितप्रतिपदि रेवत्यां बहुलं जलम् ।
वैशाखशुक्लप्रतिपद् भरण्यां तृणसम्भवः ॥ ६०० ॥
ज्यैष्ठशुक्लप्रतिपदि मृगे वातः शुभो भवेत् ।
आषाढशुक्लप्रतिपदादितो धान्यसम्भवः ॥ ६०१ ॥
तृतीया त्वक्षया ब्राह्मया ज्यैष्ठी मूलेन युज्यते ।
विजया दशमी श्रुत्वा सुभिक्षायान्यथा क्षतिः ॥६०२॥
ज्यैष्ठे मूला विगलता पूर्वाषाढा न गर्जिता ।
आषाढी मूलपूर्णा चेदवृष्टया पीडयते जगत् ॥६०३॥
श्रावणी कार्तिकी पौषेऽमा तृतीया तु माधवी ।
विष्ण्वग्निनिऋतिब्रह्मवर्जिता न शुभावहाः ॥ ६०४ ॥
सप्तमी पंचमी शुक्ला तृतीया प्रतिपत् क्रमात् ।
माघी च फाल्गुनी चैत्री वैशाखी गर्भतः शुभाः ॥६०५॥
एतासु तिथिषु प्रायो वान्ति वाताः शुभावहाः ।
तदा प्रावृषि वृष्टिः स्यादन्यथा त्वन्यथा भवेत् ॥६०६॥

कार्तिकद्वादशीमार्गदशमी पौषपञ्चमी ।
माघी च सप्तमीत्येताः सिता अभ्रध्रुवा मता ॥६०७॥
वातोऽभ्रं गर्जितं विद्युद् वृष्टिर्वा तत्र जायते ।
वर्षत्येव तदाषाढे श्रावणे भाद्र आश्विने ॥ ६०८ ॥
दीपावल्यामुग्रवायुर्होलिकायान्तु दक्षिणः ।
आषाढयां नैऋतः सायं महादुर्भिक्षकारकः ॥ ६०६ ॥
यदि शुक्लत्रयोदश्यां चैत्रवैशाखफाल्गुने ।
धूमिका जायते तर्हि देवस्तत्र न वर्षति ॥ ६१० ॥
आश्विनी कार्तिकी माघी चैत्री ज्यैष्ठी च फाल्गुनी ।
श्रावणी पूर्णिमा सप्त निरभ्राः शुभदायिकाः ॥६११॥
पौषी भाद्री च वैशाखी मार्ग्याषाढी च पूर्णिमा ।
धूमिका मेघविद्युद्भिः शुभवातैः शुभावहा ॥ ६१२ ॥

कार्तिक से आश्विन मास तक के बारहों महीनों के तिथियों की विस्तृत परीक्षा लिखने के अनन्तर अब प्रत्येक मास की खास खास परीक्षा लिखते हैं।

५६२-५६३-माघ में शीत न पड़े, फाल्गुन में वायु न बहे, चैत्र में बादल न हो, वैशाख मास में ओले गिरें और ज्येष्ठ में प्रचण्ड धूप पड़े तो वर्षाऋतु में बहुत कम वृष्टि होती है।

५६४-माघ में यदि बादलों की घटा न हो, चैत्र में जल बरसे और अक्षयतृतीया को गर्जना न होवे तो अनावृष्टि होती है।

५६५-माघ में गरमी पड़े, ज्येष्ठ में शीत पड़े और श्रावण में ठंढी वायु चले तो भी अनावृष्टि होती है।

५६६-माघ में ठंढ न पड़े, ज्येष्ठ में मूलनक्षत्र पर बादल हों या आर्द्रा में जल न बरसे तो दुष्काल समझना चाहिये।

५९७-चैत्र में बिजली न चमके, वैशाख के प्रारंभ में जल बरसे और ज्येष्ठ अधिक तपे तो अत्यन्त सुवृष्टि होती है।

५९८-चैत्र में ठंढ के कारण शरीर काँपने लगे, वैशाख में ओले की झड़ी लगे और ज्येष्ठ में आकाश निर्मल रहै तो समझना चाहिये कि वर्षा अच्छी होगी।

५९९-पौष में गरमी हो और वैशाख में ठंढ हो तो आषाढ़ में कुछ वृष्टि होजाती है, श्रावण और भाद्रपद में नहीं होती।

६००-चैत्र शुक्ला प्रतिपदा को रेवती नक्षत्र के होने पर जल अधिक बरसता है, वैशाख शुक्ल प्रतिपदा को भरणी नक्षत्र के होने पर तृण की विशेष उत्पत्ति होती है।

६०१-ज्येष्ठ शुक्ला प्रतिपदा को मृगशीर्ष नक्षत्र में वायु का चलना शुभ है। आषाढ़ शुक्ला प्रतिपदा को आर्द्रा नक्षत्र के होने से धान्य की उत्पत्ति होती है।

६०२-अक्षय तृतीया ( वैशाख शुक्ला तृतीया ) को रोहिणी, ज्येष्ठ की पूर्णिमा को मूल और विजयादशमी ( आश्विन शुक्ला दशमी ) को श्रवण नक्षत्र के होने से सुभिक्ष होता है, अन्यथा हानि होती है।

६०३-ज्येष्ठ के महीने पूर्णिमा में मूलनक्षत्र के गल ( बरस ) जाने से, श्रावण कृष्णा चतुर्दशी को पूर्वाषाढ़ नक्षत्र में गर्जना न होने से, और आषाढ़ की पूर्णिमा में पूरे ६० घड़ी मूल नक्षत्र के होने से संसार को अवृष्टि के कारण कष्ट होता है।

६०४-श्रावण की पूर्णिमा को श्रवण नक्षत्र के न होने से, कार्त्तिक की पूर्णिमा को कृत्तिका नक्षत्र के न होने से, पौष की अमावास्या को मूलनक्षत्र के न होने से और वैशाख की तृतीया को रोहिणी नक्षत्र के न होने से अशुभ समय समझा जाता है।

६०५-माघ शुक्ला सप्तमी, फाल्गुन शुक्ला पंचमी, चैत्र शुक्ला तृतीया और वैशाख शुक्ला प्रतिपदा इन तिथियों में रेवती वा अश्विनी नक्षत्र के होने पर गर्भ लक्षण दिखाई देने से शुभ समय समझा जाता है।

६०६-इन तिथियों में यदि शुभप्रद वायु ( पूर्व, ऐशान्य और उत्तर के ) बहुधा चलें तो वर्षाकाल में वर्षा होती है, अन्यथा विपरीत फल होता है।

६०७-कार्तिक शुक्ला द्वादशी, मार्गशीर्ष शुक्ला दशमी, पौष शुक्ला पञ्चमी और माघ शुक्ला सप्तमी में रेवती वा अश्विनी नक्षत्र के होते हुए बादल होना स्वाभाविक है, यदि बादल न हो तो अनिष्ट समझना चाहिये ।

६०८-इन तिथियों में हवा, बादल, गर्जना, बिजली अथवा वृष्टि होजावे तो आषाढ़ से आश्विन तक के महीनों में उक्त चिह्नों के अनुसार तिथि क्रम से अवश्य ही वर्षा होवे ।

६०९-दीपमालिका को सायंकाल प्रचण्ड वायु का चलना, होलिका को सायंकाल दक्षिण की हवा बहना, और आषाढ़ की पूर्णिमा को सायंकाल नैऋत्य कोण की वायु का चलना महान् दुर्भिक्ष करने वाला होता है ।

६१०-चैत्र, वैशाख और फाल्गुन के शुक्लपक्ष की त्रयोदशियों में धुन्ध छाजावे तो वर्षा का अभाव समझना चाहिये ।

६११-आश्विन, कार्तिक, माघ चैत्र, ज्येष्ठ, फाल्गुन और श्रावण इन सातों मासों की पूर्णिमा यदि बादल के बिना हो तो शुभ फल देने वाली समझनी चाहिये ।

६१२-पौष, भाद्रपद, वैशाख, मार्गशीर्ष और आषाढ़ की पूर्णिमाओं में धुन्ध, मेघ, बिजली और शुभ पवन चले तो शुभ फल समझना चाहिये ।

इति सिंहावलोकः ।

इति चान्द्रनाक्षत्रिकम् ॥

## रविनाक्षत्रिकम् ।

मघाप्रवेशदिवसं त्यक्त्वाऽन्यत्रार्कसंचरे ।
वर्षणं हर्षणं नृणां कर्षणं फलदायकम् ॥ ६१३ ॥
आर्द्राप्रवेशकालेऽपि वर्षणं न शुभावहम् ।
सार्द्धमासं न वृष्टिः स्यात्ततः पश्चात् प्रवर्षति ॥ ६१४ ॥
शुभो नार्द्राप्रवेशेऽर्को नवम्यामष्टमीतिथौ ।
चतुर्थ्यां च तृतीयायां चतुर्दश्यमयोरपि ॥ ६१५ ॥

यमाग्नीशा हि पित्रिन्द्र रक्षोवारि भवासरे ।
शुभो नार्द्रा प्रवेशेऽर्कः शेषभेषु शुभो मतः ॥ ६१६ ॥
दिनान्त्ययामादारभ्य रात्रियामत्रयं शुभम् ।
आर्द्राप्रवेशे सूर्यस्य शेषकालो न शोभनः ॥ ६१७ ॥
शुभो नार्द्रा प्रवेशेऽर्को दिवारात्रौ शुभावहः ।
शनिमंगलसूर्यान्यवारेषु शुभदो मतः ॥ ६१८ ॥
आर्द्राप्रवेशे वृष्टिश्चेत् सार्द्धमासमवर्षणम् ।
रविरार्द्रा जलैर्गच्छन् जलान्नक्षयकारकः ॥ ६१९ ॥
हस्तार्कसंक्रमाद्वर्षा सर्वामीतिं निवारयेत् ।
स्वातीवृष्टिर्मौक्तिकानि निष्पादयति नीरधौ ॥६२०॥
रेवती जलनाशाय सस्यनाशाय चाश्विनी ।
भरणी सर्वनाशाय यदि वर्षेन्न कृत्तिका ॥ ६२१ ॥
पतन्ति कृत्तिकासूर्ये पञ्चषा अपि विन्दवः ।
पूर्वपश्चाद्भवान् दोषान् निरस्य जनयन्तिशम् ॥६२२॥
भवन्ति कृत्तिकासूर्ये यदि चातिप्रवृष्टयः ।
तदा तु मध्यमं वर्षं दुर्भिक्षं वा समादिशेत् ॥ ६२३ ॥
यदि वा कृत्तिकासूर्ये विन्दुपातोऽपि नो भवेत् ।
तदापि मध्यमं वर्षमवर्षं वा समादिशेत् ॥ ६२४ ॥
कृत्तिकायां रवौ वृष्टी रोहिण्यां प्रबलातपः ।
मृगाद्ये वायुसंरोधो मृगान्ते वायुसंचरः ॥ ६२५ ॥
आर्द्रायां विन्दुपातः स्यादप्रचण्डोऽनिलो यदि ।
पुनर्वसौ वायुरोधः सुवृष्टेर्लिंगमिष्यते ॥ ६२६ ॥

न कृत्तिकायां नार्द्रायां विन्दुपातो भवेद्यदि ।
न रोहिण्यामातपोष्मा मृगशीर्षे न वायवः ॥ ६२७ ॥
रोहिण्यां वायवो वांति देवो वा तत्र वर्षति ।
मृगशीर्षे त्वातपोष्माथाद्र्रायां वांति वायवः ॥ ६२८ ॥
कृत्तिकायामातपोष्मा रोहिण्यां यदि गर्जति ।
एतैर्निमित्तैस्तद्देशे दुर्भिक्षं प्रबलं भवेत् ॥ ६२९ ॥
रोहिण्यर्के न वायुः स्यान्नाभ्रं विद्युन्न गर्जति ।
तादार्द्रायां शुभा वृष्टिर्नक्षत्रेषूत्तरेष्वपि ॥ ६३० ॥
रोहिण्याश्चतुरः पादा नातपन्ति खराः कराः ।
निश्चितं चतुरो मासान् प्रवर्षन्ति पयोधराः ॥ ६३१ ॥
रोहिण्यां यदि वृष्टिः स्याद्बिन्दुपातोऽपि वा भवेत् ।
अवग्रहस्तदावश्यमुत्तरत्र प्रजायते ॥ ६३२ ॥
रोहिण्यर्के विद्युता च प्रतप्ता उन्नता घनाः ।
श्लेषार्के पुनरागत्य वर्षंति न ततः पुरा ॥ ६३३ ॥
रोहिण्यर्के तु वर्षं चेत्ततो द्यौर्याति शून्यताम् ।
द्वासप्ततिदिनान्यत्र संभविष्यत्यवग्रहः ॥ ६३४ ॥
रोहिण्यर्के विन्दुपातो वृष्टिरप्यशुभं दिशेत् ।
सरित्प्रवाहिका त्वेषा वर्षा नात्र विदूषिता ॥ ६३५ ॥
रोहिण्यर्के त्वनेकाहं विद्युतो वृष्टयो यदि ।
द्वासप्तत्यन्तरेऽपि स्युर्वृष्टयो न त्ववग्रहः ॥ ६३६ ॥
आद्यः पादो जलं हंति द्वासप्ततिदिनानि तु ।
परस्तृणं तृतीयस्तु चतुर्थो याति सागरम् ॥ ६३७ ॥
रोहिणी भानुभोग्येषु त्रयोदशदिनेष्वपि ।
यत्र यत्र भवेद् वृष्टिस्ततोऽवग्रहचिन्तनम् ॥ ६३८ ॥

[१] रसैर्नामैर्धवै रावैर्धूलैर्भालैः पलैर्नलैः ।
हरैर्भरैः करैस्तापैरयैर्वृष्टिर्न वासरैः ॥ ६३९ ॥

कृत्तिकार्कस्य तपनाद् रोहिण्यर्कस्य गर्जनात् ।
मृगान्त्यचरणस्तम्भादार्द्रावातात् तृणक्षयः ॥ ६४० ॥

मृगान्त्यचरणे नास्ति वायुर्वर्षति रोहिणी ।
तदा वदंति दैवज्ञा न विद्युन्नापि गर्जितम् ॥ ६४१ ॥

मृगस्य प्रथमे पादे न सञ्चरति मारुतः ।
तदाभ्रं श्रावणे मासि दिवसान् दश गर्जति ॥६४२॥

मृगान्त्यचरणे वायुस्तम्भश्चोष्मा च वर्तते ।
निर्जलाः श्रावणे मासि तदा षोडश वासराः ॥६४३॥

मृगशीर्षे तपतु वा रोहिण्यां वान्तु वायवः ।
आर्द्रायां यदि वृष्टिः स्यात्सर्वानंदः प्रवर्तते ॥ ६४४ ॥

आश्लेषामागतो भानुर्यदि वृष्टिं न मुञ्चति ।
मघादिपञ्चनक्षत्रेष्वसौ दास्यत्यलं जलम् ॥ ६४५ ॥

इत्थं गर्भध्रुवा उक्ता एते द्वादशमासिकाः ।
भवारतिथिसंक्रांतिसंक्रांता वर्षपूरकाः ॥ ६४६ ॥

---

१ इसमें अक्षरों से जिस प्रकार की गणना किई गई है उसका विवरण "निगमबोध" नामक ग्रंथ में कई प्रकार से किया गया है जो शीघ्र ही प्रकाशित होने वाला है । तथापि इस श्लोक में समझने के लिये उस क्रम का निदर्शन किया जाता है कि जिस क्रम से यहां संख्या की गणना लीगई है ।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ञ |
| ट | ठ | ड | ढ | ण | त | थ | द | ध | न |
| प | फ | ब | भ | म | ० | ० | ० | ० | ० |
| य | र | ल | व | श | ष | स | ह | ० | ० |

"अङ्कानां वामतो गतिः" इस सिद्धान्त के अनुसार "रसैः" इन दो अक्षरों में 'र' से २, 'सै' से ७ = ७२ हुए और "नामैः" इन में 'न' से ० (शुन्य), 'म' से ५ = ५० हुए । इसी प्रकार "धवैरावैः" इत्यादि की भी गणना समझनी चाहिये । संपादक ।

नक्षत्रों के साथ सूर्य का अथवा सूर्य के साथ नक्षत्रों का सम्बन्ध होने से जिन जिन महीनों में वृष्टि के विषय की जो परीक्षा किई जाती है, वह इस प्रकरण में लिखी जाती है।

६१३—मघा नक्षत्र में सूर्य के प्रवेश होने के दिवस को छोडकर अन्य नक्षत्रों में सूर्य के प्रवेश होने पर वर्षा होवे तो मनुष्यों को आनन्द प्राप्त होता है और किसानों का हल चलाना फलदायक होता है।

६१४—आर्द्रा में भी सूर्य के प्रवेशकाल में वर्षा होना शुभ नहीं है। इससे डेढ़ महीने तक वृष्टि नहीं होती और इसके पश्चात् ही होती है।

६१५—सूर्य का आर्द्रानक्षत्र पर नवमी, अष्टमी, चतुर्थी, तृतीया, चतुर्दशी और अमावास्या में आना शुभ नहीं है।

६१६—भरणी, कृत्तिका, आर्द्रा, मघा, ज्येष्ठा, मूल और पूर्वाषाढ़ नक्षत्रों के दिन में आर्द्रा में सूर्य का प्रवेश करना शुभ नहीं है, शेष नक्षत्रों के दिन प्रवेश करना शुभ है।

६१७—दिन के आखिरी प्रहर से प्रारंभ करके रात्रि की तीन प्रहरों में सूर्य का आर्द्रानक्षत्र में प्रवेश करना शुभ है, अन्य समयों में शुभ नहीं।

६१८—किसी का मत है कि-सूर्य का आर्द्रा में प्रवेश करना दिन में शुभ नहीं है, रात्रि में शुभ है। तथा शनि, मंगल और रविवार के अतिरिक्त अन्य वारों में प्रवेश करना शुभ होता है।

६१९—सूर्य के आर्द्रा प्रवेश के दिन वर्षा होने से डेढ़मास के पश्चात् वृष्टि होती है और वर्षा होते हुए यदि आर्द्रा पर सूर्य आवे तो जल और अन्न का नाश होता है।

६२०-हस्त में सूर्य के प्रवेश होने पर वर्षा होने से छः ईतियों का सब कष्ट दूर होता है और स्वाती की वृष्टि से समुद्र में मोती विशेष पैदा होते हैं।

६२१-कृत्तिका के सूर्य में यदि वर्षा न होवे तो रेवती के सूर्य में जल नाश, अश्विनी के सूर्य में धान्य नाश और भरणी के सूर्य में सर्वनाश का भय है।

६२२-वैशाख में कृत्तिका के सूर्य में यदि पाँच छः जल की बूंदें भी गिर जावें तो आगे पीछे के दोषों का नाश होकर शान्ति पैदा करती है।

६२३-कृत्तिका के सूर्य में अतिवृष्टि होने से वर्ष मध्यम (साधारण) समझा जाता है अथवा दुर्भिक्ष होजाता है।

६२४-अथवा कृत्तिका के सूर्य में बिन्दुमात्र जल न गिरे तो भी वह वर्ष मध्यम ही होता है, अथवा वर्षा ही नहीं होती ।

६२५-६२६-कृत्तिका के सूर्य में कुछ वृष्टि होना, रोहिणी के सूर्य में प्रचण्ड धूप पड़ना मृगशीर्ष के सूर्य के शुरू में हवा का बन्द होना और अन्त में हवा का चलना, आर्द्रा के सूर्य में जल की बूंदें गिरना और मन्द पवन का बहना और पुनर्वसु नक्षत्र के सूर्य में फिर पवन का बन्द होजाना ये सुवृष्टि के चिह्न हैं ।

६२७-कृत्तिका और आर्द्रा के सूर्य में जल की बूंदें न गिरें, रोहिणी के सूर्य में धूप की गरमी न हो और मृगशीर्ष के सूर्य में वायु न चले तो उस देश में प्रबल दुर्भिक्ष होता है ।

६२८-६२९-इसी प्रकार यदि रोहिणी के सूर्य में तो वायु चले अथवा जल बरस जावे, मृग-शीर्ष के सूर्य में भी धूप की गरमी हो, आर्द्रा के सूर्य में हवा चले, कृत्तिका के सूर्य में भी धूप की गरमी हो और रोहिणी के सूर्य में गर्जना होजावे तो इन कारणों से उन उन देशों में प्रबल दुर्भिक्ष होता है ।

६३०-यदि रोहिणी के सूर्य में वायु, बिजली, बादल और गर्जना इनमें से कोई भी न हुए होंतो आर्द्रा में तथा आगे के नक्षत्रों में अच्छी वर्षा होती है ।

६३१-रोहिणी के सूर्य में रोहिणी के चारों चरणों तक अर्थात् संपूर्ण रोहिणी के सूर्य में यदि सूर्य की प्रचण्ड किरणें अर्थात् तेज धूप पड़े तो चारों ( चातुर्मास्य के ) महीनों में अच्छी वर्षा होगी ।

६३२-रोहिणी के सूर्य में वृष्टि होजावे अथवा बूंदमात्र भी होजावे तो आगे वृष्टि रुक जाती है ।

६३३-रोहिणी के सूर्य में यदि बिजली के द्वारा बादल तपादियें जावें अर्थात् बिजली और बादल होजावें तो अश्लेषा के सूर्य के बीत जाने पर बादल आकर वर्षा करते हैं । इसके पूर्व नहीं ।

६३४-रोहिणी के सूर्य में वर्षा होने से आकाश बादल रहित होजाता है । ७२ दिन तक वर्षा नहीं होती ।

६३५-किसी का कहना है कि रोहिणी के सूर्य में वृष्टि होना ही नहीं, बूंद गिरना भी अशुभ है। परन्तु नदी चला देने वाली यदि वर्षा होजावे तो वह अशुभ नहीं होती है।

६३६-रोहिणी के सूर्य में कई दिन तक बिजली और वर्षा होती रहै तो ७२ दिन के अन्दर भी वर्षा होगी और उसकी रोक नहीं होगी।

६३७-सूर्य यदि रोहिणी के प्रथम चरण में वृष्टि करे तो ७२ दिन तक जल का नाश और दूसरे, तीसरे चरण में वृष्टि करे तो घास का नाश होता है। यदि चतुर्थ चरण में वर्षा हो तो समुद्र पर वर्षा चली जाती है, अन्यत्र बादल भी नहीं रहते।

६३८-रोहिणी नक्षत्र के ऊपर जब तक सूर्य रहता है उन सूर्य भोग्य के तेरह दिनों में जहाँ जहाँ वृष्टि होती है, वहाँ वहाँ वर्षा की रुकावट समझनी चाहिये।

६३९-रोहिणी नक्षत्र पर जब तक सूर्य रहता है उन सूर्य भोग्य के तेरह दिनों में से प्रथम दिन बर्षा होने से ७२ दिन का, दूसरे दिन की वर्षा से ५० दिन तक का, तीसरे दिन की से ४१ दिन का, चौथे दिन की से ४२ दिन का, पाँचवे दिन की वर्षा से ३६ दिन की वर्षा का, छठे दिन की से ३४ दिन का, सातवें दिन की से ३१ दिन का, आठवें दिन की वर्षा से ३० दिन का, नवें दिन की वर्षा से २८ दिन का, दशवें दिन की वर्षा से २४ दिन की वर्षा का, ग्यारहवें दिन की वर्षा से २१ दिन का, बारहवें दिन की से १६ दिन की वर्षा का और तेरहवें दिन की वर्षा से १२ दिन तक की वर्षा का अवरोध ( रुकावट ) होता है।

६४०-कृत्तिका के सूर्य के तपने से, रोहिणी के सूर्य के गर्जने से, मृगशीर्ष के सूर्य के आखिरी चरण में वायु के न चलने से और आर्द्रा के सूर्य में हवा चलने से घास का नाश होता है।

६४१-मृगशीर्ष के सूर्य के आखिरी चरण में वायु न चले और रोहिणी के सूर्य में वर्षा हो तो न बिजली और न कभी मेघ-गर्जना की आशा रखनी चाहिये इस तरह ज्यौतिषी कहते हैं।

६४२-मृगशीर्ष पर जब सूर्य रहै तब उस नक्षत्र के प्रथम चरण में वायु न चले तो श्रावण में जब वह नक्षत्र आवे तब दश दिन तक गर्जना और वर्षा होती है।

६४३-इसी प्रकार यदि मृगशीर्ष के आखिरी चरण में वायु न चले और घाम रहै तो श्रावण मास में १६ दिन तक वर्षा नहीं होगी।

६४४-कोई कहता है कि मृगशीर्ष के सूर्य में चाहे घाम पड़े, रोहिणी के सूर्य में चाहे हवा चले, किन्तु यदि आर्द्रा में वृष्टि हो जावे तो सब आनन्द होता है।

६४५-अश्लेषा नक्षत्र पर सूर्य के आने से यदि वर्षा न हो तो मघा, पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी, हस्त और चित्रा इन पाँचों नक्षत्रों में पर्याप्त वर्षा होती है।

६४६-इस तरह नक्षत्र, वार, तिथि और संक्रान्ति के सहित बारह महीनों के गर्भध्रुवक जो कि वर्षा के पूरक हैं, इस द्वादशमासिक नामक दूसरी अध्याय में कहे गये हैं।

## इति मधुसूदनविद्यावाचस्पतिप्रणीतायां कादम्बिन्यां द्वादशमासिकोऽध्यायो द्वितीयः ॥

## अथ निमित्ताध्यायस्तृतीयः ।

वैकारिका गर्भरूपाण्युल्का रविकरा अपि ।
प्रकीर्णकाश्च पञ्चैते विकारा दिवि सर्गजाः ॥ १ ॥
वाताद्याः खपुराद्याश्च सन्ध्याद्याः कुलिशादिकाः ।
ग्रहणाद्या विकाराः खे जलदोषांशुशक्रजाः ॥ २ ॥
एषां प्रभेदा उच्यन्ते नाम रूपं च कर्म च ।
यैर्विशेषा विधीयन्ते प्रतिवर्षं प्रवर्षणे ॥ ३ ॥

### गर्भरूपम् ।

गर्भरूपाणि वाताभ्रविद्युत्स्तनितवृष्टयः ।
एषां भेदा महावातझञ्झावातादयः पृथक् ॥ ४ ॥

### वातः ।

पूर्वोऽभ्रजननो वायुरितरोऽभ्रविनाशनः ।
उत्तरो वृष्टिजनको वर्षत्येव च दक्षिणः ॥ ५ ॥
वातस्त्रिधा भावकश्च स्थापको ज्ञापकस्तथा ।
अभ्राद्युत्पादयेदाद्यो दिवि संचारयेत् परः ॥ ६ ॥
ज्ञापको भाविनीं वृष्टिं पूर्वमेव निवेदयेत् ।
आद्यस्तु वृष्टिं तत्काले कुर्यात्कालांतरेऽपि वा ॥ ७ ॥
सूर्यचन्द्रकुजादीनां ज्योतिर्भिर्भैश्च योगतः ।
भवेदुत्पातको वायुर्गर्भप्रसवकालयोः ॥ ८ ॥
आर्तवो नियतो वायुः स्थापकः स्थापयेद्दिवि ।
समुद्रादुत्थितं तोयं दोषाद् व्यभिचरत्यपि ॥ ९ ॥

ज्ञापका धारणाकाले ये चोक्ता गर्भमासिके ।
तिथिसम्बन्धजा वाता इत्थं वातस्त्रिधोदितः । १० ॥

## उत्पादकः ।

करकायास्तुषारस्याम्बुनो वा वर्षणं क्वचित् ।
प्रचण्डवायुना विद्यादर्वाक् क्रोशचतुःशतात् ॥ ११ ॥
पूर्वतो दक्षिणात् पश्चादुत्तरादुग्रमारुतः ।
याम्ये च वारुणः सौम्ये शाक्रे वर्षणतः क्रमात् ॥१२॥
पूर्वस्यामथवोदीच्यां पवनः शीघ्रवृष्टये ।
दक्षिणस्यां वृष्टिनाशं पश्चिमायां विलम्बकृत् ।।१३ ॥
आग्नेयो विग्रहं वह्निभयं वृष्टिविघातनम् ।
नैर्ऋतः पवनो यावत्तावत्कुर्यान्महातपम् ॥ १४ ॥
वायव्यो वायुः कुरुते वृष्टिं पवनसंयुताम् ।
पतंगदंशमशकक्षुद्रजन्तुसमुद्भवम् ॥ १५ ॥
ऐशानः पवनो विश्वहिताय जलवृष्टये ।
आनन्दं वर्धयत्येवं वायुचक्रमिदं मतम् ॥ १६ ॥
आग्नेयो न कदापीष्ट ऐशानः सर्वदा शुभः ।
नैर्ऋतः कुरुते रोगं दुर्भिक्षं विग्रहं भयम् ॥ १७ ॥
सगर्जितान् सविद्युत्कान् महतोऽपि घनाघनान् ।
वाता नूनं विनिघ्नन्ति नैर्ऋताग्नेयदक्षिणाः ॥ १८ ॥
सौम्यं निवर्त्य शाक्रश्चेत् पञ्चाहाद् वृष्टयः परम् ।
शाक्रं निवर्त्य याम्यश्चेद् वृष्टयः स्युस्त्र्यहोत्तरम् ॥१६॥
निवर्त्य वारुणं वायुर्नैर्ऋतः संचरेद् यदि ।
तदातिवायवो वान्ति जलमल्पं च वर्षति ॥ २० ॥

दिग्भ्यो वहति सर्वाभ्यो यदि वायुर्यदा तदा ।
तदा वदन्ति दैवज्ञा अत्यल्पं वर्षति क्वचित् ॥ २१ ॥
न कुण्डलं न च धनुर्वायुश्चेत् सर्वदिग्भवः ।
दूरदेशांतरोद्भूतां स घटामानयिष्यति ॥ २२ ॥

## स्थापकः ।

हेमन्ते दक्षिणो वायुः शिशिरे नैर्ऋतः शुभः ।
वसन्तः वारुणः श्रेष्ठः फलं शरदि वारुणात् ॥ २३ ॥
शरत्काले पूर्ववायुः वसन्ते चोत्तरानिलः
विहन्ति फलपुष्पाणि न पंक्षस्तेषु जायते ॥ २४ ॥
आषाढे चाश्विने वृष्टिं पश्चिमः कुरुते दृढम् ।
श्रावणे तूत्तरो वायुः पूर्वो भाद्रपदेऽनिलः ॥ २५ ॥
आषाढे यदि वायव्यः कदाचित्तत्र चोत्तरः ।
श्रावणे पुनरैशानस्तदा भाद्रे न वर्षति ॥ २६ ॥
आषाढे यदि वायव्यः श्रावणे यदि पूर्वजः ।
भाद्रे पश्चिमतो वाति स्यात्तदान्नमहार्घता ॥ २७ ॥
आषाढे दक्षिणो वायुः श्रावणे यदि पूर्वतः ।
भाद्रे तूत्तरतो वाति जलं तर्हि न वर्षति ॥ २८ ॥
आषाढे नैर्ऋतो वाति श्रावणे वाति दक्षिणः ।
आश्विने यदि चाग्नेयः क्षेत्रे सस्यं स शोषयेत् ॥२९॥
श्रावणे नैर्ऋतो वायुर्भाद्रे वहति दक्षिणः ।
आश्विने पूर्ववायुश्चेत् क्षेत्रे सस्य विशुष्यति ॥ ३० ॥
श्रावणे यदि चाग्नेयो भाद्रे वहति नैर्ऋतः ।
न वर्षेदथ वर्षेच्चेन्न विद्युन्नापि गर्जितम् ॥ ३१ ॥

श्रावणे चाग्नितो वायुर्भाद्रे नैऋत्यतो यदि ।
मेघा आलम्ब्य वर्षति विद्युद्गर्जितवर्जितम् ॥ ३२ ॥
श्रावणे पश्चिमो वायुर्भाद्रे वहति नैऋतः ।
आश्विने पूर्वतो वाति फलं पुष्पं च नश्यति ॥ ३३ ॥
भाद्रे पश्चिमतः वायौ वाति मेघो न वर्षति ।
बहून् वा दिवसांस्तत्र घटाटोपेन वर्षति ॥ ३४ ॥
भाद्रे वहति सर्वासु वायुर्दिक्षु विदिक्षु वा ।
अपि मेघघटाटोपं स तत्र विलयं नयेत् ॥ ३५ ॥
श्रावणे यदि वायव्यो भाद्रे वहति पूर्वतः ।
आश्विने पश्चिमो वाति कार्तिके सस्यसिद्धयः ॥ ३६ ॥

## मेघः ।

धराधरो जलधरो वारिवाहो बलाहकः ।
अम्बुभृद् वारिदो मेघो जीमूतो मुदिरो घनः ॥३७॥
जलमुग् जलदो न आडब्दोनदनुरम्बुदः ।
धूमयोनिः पयोगर्भस्तडित्वांस्तनयित्नुकः ॥ ३८ ॥
धूमाग्निमरुदंबूनां संघातो मेघ उच्यते ।
मेघस्थितिश्चतुर्धाभ्रं वार्द्दलं च घनो घटा ॥ ३९ ॥
अभ्रं नभः प्रसारि स्याद् घनखण्डं तु वार्द्दलम् ।
घनस्तु प्रसृता खण्डा अखण्डा प्रसृता घटा ॥४०॥
मेघश्चतुर्विधो नागः पर्वतो वृषभोऽर्बुदः ।
नागशैलगजाभ्राणां योनिरेकैव तूदकम् ॥ ४१ ॥
हिमवृष्टिन्तु कुर्वंति शीतकाले हि दिग्गजाः ।
पुष्करावर्तसंवर्तद्रोणाः स्युर्मेघजातयः ॥ ४२ ॥

पुष्करो दुष्करोदः स्यादावर्तो निर्जलो घनः।
बहूदकस्तु संवर्तो द्रोणः सस्यप्रपूरकः ॥ ४३ ॥
अग्निर्ब्रह्म च पक्षं च त्रिविधा मेघयोनयः।
एषामाप्यायनं धूमः सर्वेषामविशेषतः ॥ ४४ ॥
अग्निजा ऊष्मजा मेघा स्विन्नजा गर्भजाश्चते।
धूमैः प्रवर्तितास्तेषु श्रेष्ठा दुर्दिनवातजाः ॥ ४५ ॥
मातंगैर्महिषैः कोलैः सदृक्षाः क्षितिमागताः।
विपिने पर्वताग्रे च वर्षंति विचरन्ति च ॥ ४६ ॥
मृदुसेका महाकायाः प्रत्यासन्नाश्च ते भुवः।
क्रोशार्द्धे क्रोशमात्रे वा वर्षन्त्यबहुदूरतः ॥ ४७ ॥
खयोगाच्च भयोगाच्च ग्रहयोगाच्च सम्भवः।
येषां ते ब्रह्मजा मेघा अग्निजादूर्ध्वखं गताः ॥ ४८ ॥
धारासाराः प्रवर्षंति प्रदेशे बहुयोजने।
अग्निजा अपि वर्षंति ब्रह्मजानां प्रसंगतः ॥ ४९ ॥
गोत्रविच्छिन्नपक्षा ये पर्वतास्ते तु पक्षजाः।
अनेकरूपसंस्थाना महाघोरस्वनाश्च ते ॥ ५० ॥
युगान्ते चातिवर्षंति पूरयन्तो महीं जलैः।
कल्पांतवृष्टेः स्रष्टारः संवर्ताग्नेर्नियामकाः ॥ ५१ ॥
अतिवातं च निर्वातमत्युष्णमतिशीतलम्।
अत्यभ्रं च निरभ्रं च षड्विधं मेघलक्षणम् ॥ ५२ ॥
आषाढी रोहिणी स्वाती योगे द्वादशमासिके।
मेघे विशेषा आख्याता यत्परं तदिहोच्यते ॥ ५३ ॥
भानुत्यक्ता तदाक्रान्ता तदेष्या दीप्तदिङ् मता।
इतरास्तु दिशः पञ्च शान्ता इत्यभिचक्षते ॥ ५४ ॥

श्यामो रक्तोऽथवा पीतः शान्तायां दिशि दृश्यते ।
स्निग्धो मन्दगतिर्मेघस्तदा विद्याज्जलागमम् ।। ५५ ।।
शुक्लवर्णस्तु यो मेघः शान्तायां दिशि दृश्यते ।
स्निग्धो मन्दगतिश्चापि निवृत्तः स जलावहः ।।५६।।
स्निग्धवर्णास्तु ये मेघाः स्निग्धनादा भवन्ति ये ।
मन्दगाः सुमुहूर्ताश्च ते सर्वत्र जलावहाः ।। ५७ ।।
मेघाः सुविद्युदाक्रान्ताः सुगन्धाः सुस्वराश्च ये ।
सुवेषाश्च सुवाताश्च सुधाराश्च सुभिक्षदाः ।। ५८ ।।
रूक्षा वातं प्रकुर्वंति व्याधींश्चानिष्टगन्धिनः ।
कुशब्दाश्च विवर्णाश्च मेघा वर्षं न कुर्वते ।। ५६ ।।
कुङ्कुमोदकसंकाशो नीलो वाञ्जनसप्रभः ।
याम्यातोऽग्निदिशं गच्छन् मेघस्तत्रैव वर्षति ।।६०।।
रक्तपीतोऽथवा नीलो दक्षिणादुत्तरां व्रजन् ।
मेघः क्षिप्रे सर्ववातं कृत्वा पश्चात् प्रवर्षति ।। ६१ ।।
दक्षिणादुत्तरां गच्छेदुत्तरादपि दक्षिणाम् ।
न वर्षति तदा यद्वाऽनेकाहं स प्रवर्षति ।। ६२ ।।
पश्चिमेन यदा मेघाः कोणं गच्छन्ति चञ्चलाः ।
अल्पोदका भवन्त्येते ततो वृष्टिर्न जायते ।। ६३ ।।
पश्चिमेन यदा मेघा आगच्छन्ति समाकुलाः ।
वातवृष्टिं तदा कृत्वा जलवृष्टिं प्रकुर्वते ।। ६४ ।।
पश्चिमाद् गच्छति प्राचीं प्राच्या गच्छति पश्चिमाम् ।
परस्पराहतो मेघो दिनानि दश वर्षति । ६५ ।।
प्रशान्तार्तववाताया दिशो यांति शनैर्दिशि ।
उद्दामार्तववातायां धवला अभ्रपर्वताः ।। ६६ ।।

उद्दामार्तववाताया दिशो यांति शनैर्दिशि ।
प्रशान्तार्तववातायां तूलपुञ्जनिभा घनाः ॥ ६७ ॥
तूलपुञ्जनिभाः मेघा वायव्योत्तरतो यदि ।
वेगादायांति ते नूनं यामेष्वष्टसु वर्षति ॥ ६८ ॥
तूलपुञ्जनिभा मेघा याम्यनैर्ऋत्यतो यदि ।
आयांति तर्हि करका शीते वर्षासु वर्षति ॥ ६९ ॥
तमालाञ्जननीलाब्जप्रभामौक्तिकरौप्यभाः ।
गर्भे जलचराकारा वारिदा बहुवारिदाः ॥ ७० ॥
पुराकारा द्रुमाकारा जन्त्वाकाराश्च वारिदाः ।
तद्विकारास्तु खपुराभ्रवृक्षपरिघादयः ॥ ७१ ॥

## विद्युत् ।

विद्युत् क्षणप्रभा मेघप्रभा वीपाऽचिरप्रभा ।
ह्रादिन्यैरावती चम्पा शम्पा सौदामिनी तडित् ॥७२॥
आकालिकी शतावर्ता जलदा जलपालिका ।
क्षणांशु क्षणिका राधा चटुला चिलमीलिका ॥७३॥
सर्जूरचिररोचिश्च चपला चञ्चला चला ।
शतह्रदाऽशनिर्नीलांजना च तटिदस्थिरा ॥ ७४ ॥
ऐन्द्री जलप्रदा विद्युदाग्नेयी जलनाशिनी ।
दक्षिणोत्था स्वल्पजला नैर्ऋत्या डमरप्रदा ॥ ७५ ॥
प्रभूतजलदा सर्वसस्यदा पश्चिमोत्थिता ।
वातं करोति वायव्या कौवेरी जलवर्षिणी ॥ ७६ ॥
शीघ्रवृष्टिकृदैशानी दिश्यं वैद्युतलक्षणम् ।
यत्र देशे सुभिक्षं स्याद् विद्युत् तत्रैव गच्छति ॥७७॥

उत्तरस्यां यदा विद्युत् स्वर्णवर्णा प्रदीप्यते ।
सावश्यं जलदा ज्ञेया शीघ्रं मेघमहोदयः ॥ ७८ ॥

स्निग्धेष्वभ्रेषु संप्राप्या स्निग्धा विद्युज्जलावहा ।
कृष्णा तु कृष्णमार्गस्था वातवर्षावहा भवेत् ॥ ७९ ॥

स्निग्धा रश्मिवती विद्युद्धरिता हरितप्रभा ।
दक्षिणा दक्षिणावर्ता कुर्यादुदकसंप्लवम् ॥ ८० ॥

रश्मिभिर्भासयन्ती गां या स्यादपरदक्षिणा ।
हरितालाऽतिरोमा च सोदकं बहु वर्षति ॥ ८१ ॥

विद्युच्चरति या नूनमपरेणोत्तरामुखी ।
कृष्णाभ्रसंस्थिता स्निग्धा सापि कुर्य्याज्जलागमम् ॥८२॥

श्वेता पूर्वोत्तरा विद्युद्दक्षिणस्यां प्रधावति ।
तिर्यगूर्ध्वं च चरति सापि कुर्याज्जलागमम् ॥ ८३ ॥

अधश्चोर्ध्वं च चरति स्निग्धा रश्मिवती भृशम् ।
अघोषा वा सघोषा वा विद्युत् सर्वत्र वर्षति ॥ ८४ ॥

नीला ताम्रा गौरवर्णा श्वेता वाऽभ्रान्तरं चरेत् ।
मन्दघोषातिघोषा वा कुर्यादुदकसंप्लवम् ॥ ८५ ॥

वाताय कपिला विद्युदातपाय तु लोहिता ।
पीता वर्षाय विज्ञेया दुर्भिक्षायासिता भवेत् ॥ ८६ ॥

विद्युतो न च वर्षन्ति श्यामास्ताम्रा हिमर्तुषु ।
रक्ताः पीताश्च शिशिरे नीलाः श्वेता वसन्तके ॥८७॥

हरिन्मधुनिभा ग्रीष्मे या रूक्षा याश्च निश्चलाः ।
वर्षासु ताम्राश्च गौराश्च नीलाः शरदि निर्जलाः ॥८८॥

अभ्रेषु रक्ता रिक्तेषु हरिता हरितेषु च ।
नीला नीलेषु वर्षंति विद्युतस्ताः स्वयोनिजाः ॥८९॥
( स्विष्टयोनिषु )

महामेघेतरे मेघा न वर्षन्ति जलं बहु ।
न गर्जन्ति च ते जातु विना विद्युद्विकाशतः ॥ ९० ॥
मुसलो गजनीलश्च दुन्दुभिः क्रमपार्थिवौ ।
पर्जन्यो माधवो धाता महामेघाः प्रकीर्तिताः ॥९ ॥
विद्युतं नानुरुन्धन्ति न वा गर्जन्ति तेऽधिकम् ।
सकृत् प्रवर्षणादेव प्लावयन्ति जगज्जलैः ॥ ९२ ॥

## गर्जितम् ।

मेघाद् वज्राच्च वाताच्च शब्दस्त्रेधाऽन्तरिक्षजः ।
गर्जितं स्तनितं मेघनिर्घोषो रसितं च तत् ॥ ९३ ॥
आप्तभाषितवत् सत्यं प्रभाते देवगर्जितम् ।
यामद्वयेन वर्षा वा वातो वा जायते ध्रुवम् ॥ ९४ ॥

## वृष्टिः ।

आदित्यरश्मिभिः पीतं जलमभ्रेषु तिष्ठति ।
पुनः पतति तद् भूमौ पूर्यन्ते तेन चार्णवाः ॥ ९५ ॥
( कौर्मे-उपरिभागे ४२ अ० )

तेजो हि सर्वभूतेभ्य आदत्ते रश्मिभिर्जलम् ।
सामुद्रादम्भसो योगाद्रश्मयः प्रवहन्त्यपः ॥ ९६ ॥
( ब्रह्माण्डे )

ततोऽयनवशात् काले परावृत्तो दिवाकरः ।
नियच्छति पयो मेघे शुक्लाशुक्लैर्गभस्तिभिः ॥ ९७ ॥
अभ्रस्थाः प्रपतन्त्यापो वायुना समुदीरिताः ।
अभिष्यंति यथा चापस्तदन्तं कवयो विदुः ॥ ९८ ॥
( ब्रह्माण्डे )

तीव्रार्ककिरणोत्तप्ता जलदा मन्दमारुताः ।
प्रावृट्कालेऽभिवर्षन्ति धाराभी रुषिता इव ॥ ९९ ॥
यदि प्रभातसमये पतंति जलविन्दवः ।
तदा यामे चतुर्थे वा पंचमे वा प्रवर्षति ॥ १०० ॥
यद्यस्तमनवेलायां पतंति जलबिन्दवः ।
तदाऽहनि चतुर्थे वा पञ्चमे वा प्रवर्षति ॥ १०१ ॥
क्षारं वा कटुकं वापि दुर्गन्धं सस्यनाशनम् ।
यत्र वर्षति देशोऽसौ कृषिनाशाद् विनश्यति॥१०२॥
सुभिक्षं जायते वृष्टौ मत्स्यमण्डूकवर्षणात् ।
शङ्खशम्बूककमठीवृष्टौ दुर्भिक्षमादिशेत् ॥ १०३ ॥
जिन्वरावृत्प्रभृतयो वृष्टेरष्टौ विशेषकाः ।
पुरो वातादिभिर्वेदे क्लृप्ता योगविशेषजाः ॥ १०४ ॥
धारासम्पात आसारः सीकरोऽम्बुकणाः स्मृताः ।
द्रप्सः स्तोकः पृषद्बिन्दुः पृषतो विप्रुडित्यपि ॥१०५॥
वृष्टिर्वर्षं तद्विघातेऽवग्रहावग्रहौ समौ ।
करका हिमपातश्च वृष्टेरेवापरा विधा ॥ १०६ ॥

इति वातादिगर्भरूपाधिकारः ।

गत अध्याय में बारह महीनो की और गर्भ के लक्षण आदि की भी परीक्षा लिखी गई है, गर्भ के और महीनों के अच्छे शकुन आदि होते हुए भी किस कारण से वर्षा नहीं होती यह इस अध्याय में बताया जाता है।

१—गर्भरूप[१], वैकारिक[२], सूर्य की किरणें[३], उल्का[४] और प्रकीर्णक[५] ये पाँच विकार आकाश में स्वभाव ही से होते रहते हैं।

२—वायु आदि, गन्धर्वनगर आदि, सन्ध्या आदि, वज्र आदि और ग्रहण आदि विकार आकाश में जल के दोष से सूर्य की किरणों में विकार होने के कारण पैदा होते हैं।

३—इन विकारों के भेद और इनके नाम, रूप, कर्म ये सब यहाँ कहे जाते हैं। जिनके द्वारा प्रति वर्ष वर्षा के भेद होजाया करते हैं।

## १—गर्भरूपाधिकारः।

४—वायु, बादल, बिजली ऊपर कहे हुए पाँच बिकारों में पहला गर्भरूप नामक विकार का वर्णन किया जाता है।

५—वायु, बादल, बिजलो, गर्जना और वृष्टि ये पाँच गर्भ के रूप हैं। इन्हीं के महावात, झञ्झावात आदि भेद पृथक् और हैं।

### वायुः ( सामान्यवात )

गर्भ के पाँचों रूपों का वर्णन करते हुए ग्रंथकार पहले वायु का वर्णन लिखते हैं—

सामान्य तरीके से पूर्व की हवा बादल और वर्षा लाती है, पश्चिम की वर्षा नष्ट करती है, उत्तर की वर्षा पैदा करती है और दक्षिण की हवा केवल हवा ही चलाती है वृष्टि नहीं करती।

६—७—हवा तीन तरह की होती है भावक, स्थापक और ज्ञापक। इन में पहिली हवा से बादल आदि पैदा होते हैं, दूसरी हवा से आकाश में बादल स्थित रहते हैं, तीसरी ज्ञापक नामक वायु से आगे आने वाली वृष्टि का पहले ही से ज्ञान होजाता है। इनमें पहला भावक नामक पवन तत्काल या कालान्तर में भी वृष्टि कर दिया करता है।

८—सूर्य, सोम और मंगल आदि ग्रहों की ज्योतियों और नक्षत्रों के साथ मेल होने पर गर्भ और प्रसवकाल में उत्पादक नामक पवन होता है।

९—आर्त्तव अर्थात् ऋतु संबन्धी जो नियत वायु है वह स्थापक कहलाती है, यह आकाश में गर्भ की स्थापना करती है, किन्तु कभी कभी समुद्र से उठे हुए जल के दोष से नहीं भी स्थित होती है।

१०-मासिक गर्भ के धारण काल संबन्धी जो वायु है वही ज्ञापक कहलाती है। इस तरह ये तीन प्रकार की वायु कही गई है।

## भावक या उत्पादक।

११-प्रचण्ड वायु से ओले, बर्फ़ वा जल की वर्षा ४०० कोस के अन्दर होती है।

१२-पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर की प्रचण्ड हवा से क्रमशः दक्षिण, पश्चिम, उत्तर और पूर्व दिशा में वर्षा होती है।

१३-पूर्व अथवा उत्तर की हवा से शीघ्र ही वृष्टि आती है। दक्षिण की वायु से वृष्टि आने में विलम्ब होता है।

१४-अग्निकोण की वायु से युद्ध, अग्निभय और वृष्टि का नाश होता है। नैऋत्यकोण की वायु जब तक रहै तब तक बड़ी धूप पड़ती है।

१५-वायव्यकोण की वायु से हवा के साथ वर्षा आती है और मच्छर डाँस आदि छोटे जीव पैदा होते हैं।

१६-ईशानकोण की वायु से संसार के कल्याण के लिये अच्छी वृष्टि होती है और चारों ओर आनन्द की वृद्धि होती है। इस प्रकार यह वायुचक्र का फल कहा गया है।

१७-अग्निकोण की हवा कभी अच्छी नहीं है, ईशानकोण की हवा सदा शुभ है और नैऋत्यकोण की हवा रोग, दुर्भिक्ष, युद्ध और भय की उत्पत्ति करती है।

१८-नैऋत्य, आग्नेय और दक्षिण की हवा गर्जना और बिजली वाले बड़े बड़े मेघों को भी अवश्य उड़ा लेजाती है।

१९-२०-जिस दिन उत्तर की हवा को रोककर पूर्व की हवा चले उस दिन से आगे पाँच दिन तक वृष्टि होती है। पूर्व दिशा की हवा को रोककर दक्षिण दिशा की हवा चले तो तीन दिन तक वृष्टि होती रहती है। पश्चिम की हवा को रोककर नैऋत्यकोण की यदि हवा चले तो इससे वायु अधिक चलती है और वर्षा कम होती है।

२१-यदि ठहर ठहर कर सभी दिशाओं से वायु चले तो कभी कभी अत्यन्त अल्पवृष्टि की आशा रखनी चाहिये।

२२-यदि सूर्य-चन्द्रमा के कुण्डलना न हो, इन्द्रधनुष न हो और सर्व दिशाओं की वायु चले तो वह वायु दूर देशों में उठी हुई मेघ घटा को भी वहाँ ले आवेगी।

## स्थापक वायु।

२३-स्थापक वायु ऋतुसंबन्धी हवा को कहते हैं। हेमन्तऋतु में दक्षिण की, शिशिर में नैऋत्यकोण की, वसन्त और शरत्ऋतु में पश्चिम की हवा श्रेष्ठ होती है।

२४ शरत्काल में पूर्व की वायु से और वसन्त में उत्तर की वायु से फल पुष्प नष्ट होते हैं और वे पुष्ट नहीं होते।

२५-पश्चिमी वायु से आषाढ़ और आश्विन में, उत्तर की वायु से श्रावण में और पूर्व की वायु से भाद्रपद में अवश्य वर्षा होती है।

२६-आषाढ़ में यदि वायव्यकोण की हवा हो, कभी उत्तर की भी होजावे, पुनः श्रावण में ईशानकोण की हवा होजावे तो भाद्रपद में वर्षा नहीं होगी।

२७-आषाढ़ में वायव्यकोण की हवा हो, श्रावण में पूर्व की और भाद्रपद में पश्चिम की हवा हो तो अन्न की महँगाई होजावेगी।

२८-आषाढ़ में दक्षिण की हवा, श्रावण में पूर्व की और भाद्रपद में उत्तर की हवा हो तो वर्षा नहीं होगी।

२९-आषाढ़ में नैऋत्य की हवा, श्रावण में दक्षिण की और आश्विन में यदि अग्निकोण की हवा चले तो खेतों में धान्य सूख जाता है।

३०-इसी तरह यदि श्रावण में नैऋत्य की हवा हो, भाद्रपद में दक्षिण की और आश्विन में पूर्व की वायु हो तो खेतों में अन्न सूख जाता है पैदावार नहीं होती।

३१-श्रावण में अग्निकोण की हवा और भाद्रपद में नैऋत्यकोण की हवा चले तो वर्षा नहीं होती, यदि होती है तो बिजली तथा गर्जना रहित होती है ।

३२-श्रावण में अग्निकोण की हवा चले और भाद्रपद में नैऋत्यकोण की हवा चले तो बिजली और गर्जना से रहित मेघ पृथ्वी पर झूम करके वर्षा करते हैं ।

३३-इसी प्रकार यदि श्रावण में पश्चिम की हवा, भाद्रपद में नैऋत्य की और आश्विन में पूर्व की हवा चले तो वर्षा न हो यदि हो तो बिजली और गर्जना से रहित हो ।

३४-भाद्रपद में पश्चिम की हवा चलने से वर्षा नहीं होती, यदि होती है तो कई दिनों तक घटाटोप होकर होती है ।

३५-भाद्रपद में सब दिशा और विदिशा ( कोण ) से हवा चले तो घटाटोप के सहित भी मेघ का नाश होजाता है ।

३६-श्रावण में वायुकोण की, भाद्रपद में पूर्व की और आश्विन में पश्चिम की हवा चलने से कार्त्तिक में धान्य अच्छा पैदा होता है ।

## मेघ ।

गर्भरूप के पाँचों भेदों में से मेघ ( बादल ) नाम का यह दूसरा भेद है ।

३७-३८-धाराधर, जलधर, वारिवाह, बलाहक, अम्बुभृत्, वारिद, मेघ, जीमूत, घन, जलमुक्, जलद, नभ्राट्, अब्द, नदनु, अम्बुद, धूमयोनि, पयोगर्भ, तड़ित्वान्, स्तनयित्नु ये सब मेघ के ही नामान्तर हैं ।

३९-धूआँ, आग, वायु और इनके संघात ( मेल ) को ही मेघ कहते हैं। इस मेघ की स्थिति ( हालत ) चार तरह की होती है अभ्र, बादल, घन और घटा ।

४०-इनमें आकाश के अन्दर फैलने वाला अभ्र कहलाता है। घन के टुकड़ों को बादल कहते हैं, फैले हुए खण्ड घन होते हैं, और खण्ड खण्ड न हों और एक ही रूप में फैले हुए हों तो उन्हें घटा के नाम से पुकारते हैं ।

४१-मेघ चार तरह के होते हैं—नाग, पर्वत, वृषभ और अर्बुद । इन चारों का जल ही एक कारण है ।

४२-शीतऋतु में दिग्गज जाति के मेघों से हिम की वर्षा होती है। पुष्कर, आवर्त्त, संवर्त्त और द्रोण ये मेघ की जातियाँ हैं।

४३-दुःख से जल देने वाला मेघ पुष्कर जाति का, निर्जल मेघ आवर्त्त जाति का, अधिक जल वाला संवर्त जाति का और धान्य के योग्य बरसने वाला मेघ द्रोण जाति का होता है।

४४-अग्नि, ब्रह्म और पक्ष ये तीन मेघ की योनि ( उत्पत्ति कारण ) हैं। इन की भी वृद्धि का साधारण हेतु धूम है।

४५-अग्नि, ऊष्मा, स्विन्न ( गीले पदार्थ ) और गर्भ से उत्पन्न हुए मेघों का धूम से आरंभ होता है। इन मेघों में श्रेष्ठ मेघ दुर्दिन की हवा से उत्पन्न हुए होते हैं।

४६-हाथी, भैंसे और सुअर की समानता वाले पृथिवी पर आये हुए मेघ वन में और पर्वत शिखरों पर वर्षा करते हैं।

४७-थोड़ी वर्षा करने वाले बड़े शरीर वाले, पृथिवी के समीप आये हुए मेघ एक वा आधे कोस के अन्दर पास ही में बरसते हैं।

४८-आकाश, नक्षत्र और ग्रहों के योग से जिनकी उत्पत्ति है वे मेघ ब्रह्मज कहलाते हैं, अग्नि से पैदा होने के कारण ऊपर आकाश में गए हुए होते हैं।

४९- जो धारासार अर्थात् मोटी बूंदों वाले मेघ हैं वे बहुत दूर तक वर्षा करते हैं। ब्रह्मज मेघों के प्रसङ्ग से अग्नि से उत्पन्न हुए भी मेघ बरस जाया करते हैं।

५०-पक्षवाले पर्वतों के पक्ष कटने से जो मेघ बनते हैं, वे पक्षज कहलाते हैं। वे मेघ अनेक प्रकार की आकृति वाले और घोर अवाज़ वाले होते हैं।

५१-युगान्त में पृथिवी को जल से पूरित करने वाले और कल्पान्त वृष्टि से पैदा करने वाले मेघ संवर्ताग्नि से बने होते हैं।

५२-अधिक पवन चलना या सर्वथा ही पवन का बन्द होना, अधिक गरमी पड़ना या अधिक ठण्ढ का ही गिरना, अधिक बादलों का होना अथवा सर्वथा ही बादलों का न होना ये छः चिह्न मेघ के होते हैं, अर्थात् मेघ के आने से ये लक्षण हुआ करते हैं।

५३-आषाढ़ी रोहिणी और आषाढ़ी एवं बारह मास की स्वाती के योग में मेघ की विशेषतायें पहिले कहदी गई हैं। उससे अधिक यहाँ कुछ और भी कहते हैं।

५४-आठ दिशाओं में से सूर्य से छोड़ी हुई, सूर्य से आक्रमण किई हुई और सूर्य से आक्रमण की जाने वाली ये तीन दिशाएँ दीप्तदिक् अर्थात् सूर्य से प्रकाशित अथवा सूर्य वाली कहलाती हैं शेष पाँच दिशाएँ शान्त कहलाती हैं।

५५-शान्त दिशा में श्याम, रक्त अथवा पीले रंग का स्निग्ध और मन्दगति का मेघ दिखाई दे तो जल का आगमन जानना चाहिए।

५६-शान्त दिशा में जो मेघ शुक्लवर्ण का दृष्टिगत हो तो स्निग्ध और मन्दगति होने पर भी उस मेघ को बरसा हुआ ( खाली ) समझना चाहिये।

५७-स्निग्ध वर्ण ( सुन्दर रंग ) और स्निग्ध आवाज के तथा मन्दगति और अच्छे मुहूर्त में उठे हुए मेघ सदा सर्वत्र जल बरसाने वाले होते हैं।

५८-अच्छी बिजली, गन्ध, स्वर, वेष, वायु और बूंदों वाले मेघ सुभिक्ष करने वाले होते हैं।

५९-रूखे मेघ वायु पैदा करते हैं, खराब गन्ध वाले व्याधि पैदा करते हैं और खराब आवाज़ तथा वर्ण वाले मेघ बरसते नहीं हैं।

६०-केसर के जल समान, नीला और काले रंग का मेघ दक्षिण से अग्निकोण को जाता हुआ वहाँ ही बरस जाता है।

६१-लाल, पीला अथवा नीला मेघ उत्तर को जाता हुआ शीघ्र ही चौतरफी हवा चलकर बरस जाता है।

६२-दक्षिण से उत्तर को जावे और उत्तर से दक्षिण को आवे तो वह मेघ बरसता नहीं अथवा बरसे तो कई दिन तक बरसता है।

६३-पश्चिम से जब मेघ वायव्य, नैऋत्य आदि कोणों की तरफ जाते हैं तब वे कम जल के होजाते हैं, उनसे वृष्टि नहीं होती है।

६४-पश्चिम से जब मेघ आकुल होते हुए आते हैं तब वे वायु पैदा करते हैं और फिर जल वृष्टि करते हैं।

६५-पश्चिम से पूर्व को और पूर्व से पश्चिम को जब मेघ जाते हैं तब वे आपस में भिड़े हुए दस दिन तक वर्षा करते हैं।

६६-प्रशान्त ( अत्यन्त मन्द ) मौसमी ( monsoon ) वायु की दिशा से सफेद बादलों के पर्वत उद्दाम ( प्रचण्ड ) मौसमी वायु वाली दिशा में धीरे से चले जाते हैं।

६७-प्रचण्ड मौसमी वायु वाली दिशा से प्रशान्त मौसमी वायु वाली दिशा में रूई के ढेर के सदृश जो श्वेत बादल हैं वे चले जाते हैं।

६८-रूई के ढेर के समान सफ़ेद बादल वायव्य वा उत्तर से वेग से आते हों तो वे आठों प्रहर अवश्य वर्षा करेगें।

६९-रूई के ढेर के समान श्वेत बादल दक्षिण वा नैऋत्य से आते हों तो वे शीतकाल में वर्षा के अन्दर ओले गिराते हैं।

७०-तमाल, अञ्जन और नीलकमल की सी प्रभावाले, मोती और चाँदी की सी आभा वाले और गर्भ में जलचरों की आकृति वाले मेघ अधिक जल बरसाने वाले होते हैं।

७१-जो मेघ गन्धर्वपुर के आकार के, वृक्ष के आकार के और जन्तुओं के आकार के होते हैं उन्हीं के खपुर-अभ्रवृक्ष-परिघ आदि विकार होते हैं।

## विद्युत्।

गर्भरूप के पाँचों भेदों में से यह विद्युत् तीसरा भेद है।

७२-७३-विद्युत्, क्षणप्रभा, मेघप्रभा, वीपा, अचिरप्रभा, ह्रादिनी, ऐरावती, चम्पा, शंपा, सौदामिनी, तडित्, आकालिकी, शतावर्ता, जलदा, जलपालिका, क्षणांश, क्षणिका, राधा, चटुला, चिलमीलिका, सर्जू, अचिररोचि, चपला, चंचला, चला, शतह्रदा, अशनि, नीलांजना और अस्थिरा ये नाम बिजली के हैं।

७५-पूर्व की बिजली से जल की वर्षा, अग्निकोण की से जल का नाश, दक्षिण की से कम जल और नैऋत्य की बिजली से डमर* अर्थात् धुंध छाजाती है।

७६-पश्चिम से उठी हुई बिजली अधिक जल और धान्य देने वाली होती है, वायव्यकोण की बिजली वायु पैदा करती है और उत्तर की बिजली से मेघ आता है।

७७-ईशानकोण की बिजली से शीघ्र ही मेघ आता है। इस प्रकार सब दिशाओं की बिजली की परीक्षा जाननी चाहिये। जिस देश में सुभिक्ष होता है बिजली उधर ही जाती है।

७८-उत्तर दिशा में सुनहरी रंग की बिजली चमके तो उसे अवश्य ही वर्षा करने वाली समझनी चाहिये। शीघ्र ही मेघ का उदय होगा।

* कई विद्वान् डमर का अर्थ महामारी भी करते हैं।

७९-स्निग्ध बादलों में होने वाली स्निग्ध बिजली जल बरसाने वाली होती है। कृष्णमार्ग ( दक्षिणमार्ग ) में होने वाली बिजली वायु और वर्षा करती है।

८०-स्निग्ध विद्युत् किरणों वाली होती है, हरित् विद्युत् हरे रंग की कान्ति वाली होती है, दक्षिण विद्युत् दाहिने चक्करों वाली होती है। इन विद्युतों से खूब जल बरसता है।

८१-जो विद्युत् अपनी किरणों से भूमि को प्रकाशित करती हुई पश्चिम से दक्षिण दिशा को जाती है, हरिताल के रंग की हो और अधिक रोम वाली हो तो उसे अधिक जल देने वाली समझनी चाहिये।

८२-जो विद्युत् पश्चिम से उत्तर को जाती हो, काले बादलों में संस्थित अर्थात् चमक रही हो और स्निग्ध हो तो वह भी वर्षा करने वाली होती है।

८३-सफेद रंग वाली ईशानकोण की विद्युत् दक्षिण दिशा में यदि दौड़े, टेढ़ी और ऊर्ध्वगति की हो तो वह भी वर्षा करती है।

८४-जो बिजली नीचे और ऊपर विचरने वाली होती है, स्निग्ध और रश्मि वाली होती है वह शब्द करे या न करे सर्वत्र वर्षा करती है।

८५-जो विद्युत् मेघ के अन्दर नील, ताम्र या सफेद रंग की चमकती हो वह चाहे धीमी वा तेज आवाज वाली हो खूब जल बरसाती है।

८६-किसी का मत है कि-कपिल रंग की विद्युत् हवा के लिये, लाल रंग की धूप के लिये, पीली वृष्टि के लिये और दुर्भिक्ष डालने के लिये काले रंग की बिजली चमकती है।

८७-८८-श्याम और ताँबे के रंग की विद्युत् हेमन्त ऋतु में, लाल और पीली शिशिर में, नीले और पीले रंग की बसन्त में, हरे और मधु के रंग की ग्रीष्म में, रूखी और स्थिर विद्युत् वर्षाऋतु में तथा गौर और नील विद्युत शरद् काल में निर्जल ( जल रहित ) होती है।

८९-अपने किरणों की समानता वाली लाल विद्युत् लाल बादलों में, हरी विद्युत हरे बादलों में और नीले रंग की विद्युत् नीले बादले में वर्षा करती है।

९०-आगे लिखे हुए महा मेघों से इतर जो छोटे मेघ हैं वे विद्युत् के प्रकाश के बिना न कभी जल बरसाते हैं और न कभी गर्जना करते हैं।

६१-मुसल, गजनील, दुन्दुभि, क्रम, पार्थिव, पर्जन्य, माधव और धाता ये महा मेघ कहलाते हैं।

६२-ऊपर कहे हुए महा मेघ वर्षा करने के लिये न तो बिजली का अनुरोध करते हैं और न वे अधिक गर्जना ही करते हैं, वे मेघ एक ही बार की वर्षा से संपूर्ण संसार को जल से भर देते हैं।

## गार्जितम्।

गर्भरूप का गर्जित ( गर्जना ) नाम का यह चौथा भेद है।

६३-आकाश से पैदा हुआ शब्द तीन कारण से होता है-मेघ से, वज्र से और वायु से। इन शब्दों के गर्जित, स्तनित, मेघनिर्घोष और रसित ये नाम हैं।

६४-प्रातःकाल के समय की गर्जना सत्यवादी की सत्य होती है। इससे दो प्रहर के अन्दर अवश्य ही वर्षा होगी या वायु चलेगी।

## वृष्टिः।

गर्भरूप का यह अन्तिम पाँचवां भेद है।

६५-कूर्मपुराण के उपरिभाग में, ४२ वीं अध्याय में लिखा है कि सूर्य की किरणों से पिया हुआ जल बादलों में ठहरता है। फिर वह जल समय आने पर भूमि पर पड़ता है और उससे समुद्र भरता है।

६६-इसी प्रकार ब्रह्माण्डपुराण में भी लिखा है कि तेज ( सूर्य ) सब भूतों ( भौतिक वस्तुओं ) से किरणों के द्वारा जल लेलेता है समुद्र ( पारमेष्ठ्य सोम समुद्र ) के अम्भ नामक जल के योग से किरणें आप् नामक सांसारिक जल को लेजाती है।

जल की चार अवस्थायें होती हैं-अम्भ, मरीची, मर और आप्। इनमें अम्भ जल परमेष्ठी नामक सूर्य के ऊपर के भाग में वाष्पात्मक रूप से सूर्य की किरणों द्वारा आता रहता है। इसे आजकल 'हाईड्रोजन (Hydrogen) कहते हैं। आप् नामक जल कहलाता है, जिसे आजकल सब पीने आदि के काम में लेते हैं।

६७-अपनी गति के कारण हटा ( लौटा ) हुआ सूर्य भौतिक वस्तुओं से उठाये हुए उस जल को फिर श्वेत और कृष्ण किरणों द्वारा मेघ में बांधता है।

